का नाम बोलोजी था। यह परिवार भगवद्भक्त था और श्रेष्ठ माना जाता था। तुकाराम का विवाह तेरह वर्ष की आयु में ही हो गया था। वधू का नाम रखूबाई था। वह दमे की बीमार निकली। इसलिये तुकाराम की दूसरी शादी हुई। दूसरी बहू 'जिजाई' बड़ी ही कर्कशा आई। तुकाराम जी के सावजी और कान्हा जी दो भाई थे। सावजी बड़े थे और कान्हा जी छोटे।

तुकाराम जी के पिता बोलोराम जी साधु प्रकृति थे। जब वृद्ध हुए तो वे घर-गृहस्थी तथा काम काज सब छोड़ विरक्त हो गये। तुकाराम के बड़े भाई साहब जी पहले से ही विरक्त थे। अतः घर का सारा बोझ तुकाराम पर ही आ पड़ा। उस समय इनकी अवस्था सतरह वर्ष की थी। इन्होंने बड़ी चतुरता से सारा काम सँभाला। कुछ समय तक दैव की कृपा रही और काम ठीक चलता रहा।

पर चार वर्ष बाद तुकाराम जी पर दुःख पर दुःख आने लगे। संकट के पहाड़ उन पर टूट पड़े, उनकी परीक्षा पर परीक्षा होने लगीं, माता पिता का देहावसान हुआ, बड़े भाई की पत्नी स्वर्ग सिधारीं, छोटे भाई का परिवार अपना परिवार सभी को कमाकर खिलाना इनके लिये दुर्भर होने लगा। काम चला नहीं। जिन पर इनका रुपया था उन्होंने करवट नहीं ली, उल्टे ये कर्जदार होने लगे। ये सब प्रपंच सन्त प्रकृति के बिचारे तुकाराम के बस के कैसे हो सकते थे।

साधु को ठगने वालों की दुनिया में कमी नहीं, ये भी बार बार ठगे गये। एक बार किसी ने इनको मुलम्मा चढ़े हुए पीतल के जेवर

सोने के मोल बेच दिये। एक बार ये कुछ माल बेचकर ढाई सौ रुपये घर ला रहे थे। रास्ते में एक दुखिया मिल गया। उसे देख कर इन्हें दया आ गई और अपने सब रुपये उसे दे दिये।

घर में पैसा नहीं रहा। कुछ समय बाद इनकी पत्नी और पुत्र भी चल बसे। दुःख और शोक की सीमा न रही, मानो तमाम दुःख तुकाराम पर इसलिये टूटे कि वे इस दुनिया के प्रपंचों से दूर भाग भगवान् की शरण में चले जायें।

अन्ततोगत्वा यही हुआ। दुनिया की ज्वाला से झुलसे हुए तुकाराम राम की शरण खोजने लगे। उन्होंने भगवान् के भजन मे लौ लगा ली। सारे जंजालों को छोड़ वे ईश्वर की उपासना में लीन हो गये। अपने आराध्य को पुकारते हुए कभी वे इस मन्दिर में जाते तो कभी उस मन्दिर में दिखाई देते। कभी इन्द्रायणी के इस तट पर गाते तो कभी इन्द्रायणी के उस तट पर भजन करते। कभी इस पर्वत पर एकान्त स्थल में ज्ञानेश्वरी या एक नयी भागवत का पारायण करते तो कभी उस पर्वत पर नाम स्मरण करते रहते। आज यहाँ हरिकीर्तन में मस्त हैं तो कल वहाँ हरिभजन का आनन्द ले रहे हैं।

श्रम भी एक प्रकार की ईश्वरोपासना है। तुकाराम की पूजा का एक रूप श्रम भी है,— उन्होंने श्री विश्वम्भर बाबा के बनवाये हुए श्री विठ्ठल मन्दिर की जो [illegible] टूट फूट गया था अपने हाथ से मरम्मत की। इस प्रकार कठिन साधनाओं के फलस्वरूप श्री तुकाराम जी की चित्तवृत्ति ईश्वर भजन में दृढ़ होती चली गई।

जो प्रभु में लौ लगा लेता है उसके कण्ठ में [illegible]

है। प्रेम के समुद्र से ही तो कविता के मोती निकलने लगते हैं। कीर्तन करते करते तुकाराम जी के कण्ठ से "अभंग" निकलने लगे। बडे बड़े विद्वान् ब्राह्मण और साधु सन्त इनकी ज्ञानमयी कविताओं को श्रवण कर रस विभोर हो जाते थे और नत हो जाते थे सन्त की प्रेमभरी भावनाओं के आगे।

यह संसार है, इसमें पत्थर बन कर रास्ता रोकने वालों की कमी नहीं। जैसे जैसे सन्त तुकाराम का प्रभाव बढ़ने लगा वैसे ही वैसे वेद वेदान्त के प्रकाण्ड पण्डित तथा कर्मनिष्ठ ब्राह्मण इनसे चिढने लगे। उनको तुकाराम जी की तुकें अच्छी नहीं लगीं। भला एक शूद्र जाति वाले के मुख से श्रुत्यर्थ बोधक मराठी अभंग सुन कर वे कैसे न धधक उठते। भला एक शूद्र को एक सन्त मान कर उसकी पूजा कैसे हो सकती है।

उन्होंने हाकिमों से मिल कर तुकाराम को देहू से निकल जाने की आज्ञा दिलादी। इस पर तुकाराम जी पण्डित रामेश्वर भट्ट के पास गये और विनीत होकर बोले— "मेरे मुख से जो ये अभंग निकलते हैं, सो भगवान् पाण्डुरंग की आज्ञा से ही निकलते हैं। आप ब्राह्मण हैं, ईश्वरवत हैं। आपकी आज्ञा है तो मैं अभंग बनाना छोड़ दूंगा, पर जो अभंग बन चुके हैं और लिखे रखे हैं उनका क्या करूं"?

भट्टजी ने कहा— "उन्हें नदी में डुबा दो।"

ब्राह्मण की आज्ञा मान कर तुकाराम जी ने ऐसा ही किया, भगवद्भक्ति के सारे अभंग इन्द्रायणी नदी में डुबा दिये। सन्त ने अभंगों की बहियाँ इन्द्रायणी में डुबो तो दीं पर उनके हृदय को

चोट बहुत लगी। वे बहुत दुखी हुए। उन्होंने अन्न जल त्याग दिया, विट्ठल मन्दिर के सामने एक शिला पर बैठ गये, और उन्होने प्रतिज्ञा करली कि या तो भगवान् मिलेंगे या इस शरीर का ही अन्त होगा।

भक्त तुकाराम का अनशन और सत्याग्रह देख भगवान् का आसन डोल उठा। तुकाराम को अन्न-जल लिये जब तेरह दिन बीत गये तो श्री पाण्डुरङ्ग ने उन्हें साक्षात् दर्शन दिये। वे बाल वेश धारण करके सन्त के सामने प्रकट हो गये। तुकाराम जी ने उनके चरणों को अपनी आँखों के जल में डुबो दिया। भगवान् ने सन्त को उठा कर अपनी छाती से लगाया और कहा— "तुम्हारे अभंग इन्द्रायणी नदी में से मैंने तभी निकाल लिये थे। वे डूबे नहीं हैं, तुम्हारे भक्तों में मैं बाँट आया हूँ, उनकी वाणी पर वे गूंज रहे हैं।"

इस साक्षात्कार से तुकाराम जी को अलौकिक आनन्द और परम शान्ति मिली। इस साक्षात्कार के बाद वे पन्द्रह वर्ष तक इस भूतल पर सत्य, प्रेम और शान्ति के उपदेश देते रहे। जो भी इनके पास आता वही अमृत लेकर जाता था।

जो जैसा करता है वह वैसा ही फल पाता है। रामेश्वर भट्ट जिन्होंने तुकाराम जी के अभंग इन्द्रायणी नदी में डुबवा दिये थे एक दिन जब इन्द्रायणी में स्नान करके निकले तो उनके शरीर में भयानक आग लग उठी। वे तड़प उठे। रात को उन्हें स्वप्न में सन्त ज्ञानेश्वर के दर्शन हुए और उनसे कहा कि सन्त तुकाराम जी की शरण में जाओ तभी तुम्हें शान्ति मिलेगी। भट्ट जी सन्त की शरण में गये और सन्त ने उन्हें अपनाकर उनका ताप दूर किया।

अब तो सन्त तुकाराम की प्रतिष्ठा चारों ओर फैल गई। बड़े बड़े ब्राह्मण उन्हें अपना गुरु बनाने में गौरव मानते थे। छत्रपति शिवाजी ने भी सन्त तुकाराम से प्रार्थना की कि वे उसे अपना शिष्य बना लें, पर तुकाराम जी ने कहा कि समर्थ गुरु रामदास जैसे सिद्ध तपस्वी जिनके गुरु हैं मैं उन्हें शिष्य कैसे बना सकता हूँ। फिर भी शिवाजी तुकाराम जी के उपदेशों में प्रायः शामिल होते रहते थे और उनके भजन कीर्तन में बड़ा आनन्द लेते थे।

सन्त तुकाराम जी के कितने ही चमत्कार प्रसिद्ध हैं। दूहू के आस पास लोगों में इनकी कितनी ही चमत्कारों भरी कहानियाँ प्रसिद्ध हैं। सम्वत् १७०६ में कृष्णा दोयज के दिन अपने चमत्कार और उपदेश छोड़ वे इस लोक से विदा हो गये। उनका मृत शरीर किसी ने नहीं देखा। कहते हैं वे सशरीर ही इस संसार से गये और बैकुण्ठ सिधारने के बाद भी बहुत बार अपने भक्तों में आये।

दूहू और लोह गाँव में सन्त के स्मारक आज भी उनकी तस्वीर उपस्थित करते हैं। पर वे तो जड़ स्मारक हैं, चेतन स्मारक तो सन्त के अभंग उपदेश हैं। उनकी अभंग वाणी जगत की अमूल्य आध्यात्मिक निधि है। आओ तनिक उनके अभंग उपदेशों का भी आनन्द ले लें:—

**बस, केवल आशा तृष्णा से बिल्कुल खाली हो जाओ, तुम्हें सच्चिदानन्द की प्राप्ति हो जायेगी।**

**अभिमान का मुँह काला है और उसका काम अंधेरा फैलाना है।**

**स्वांग बनाने से भगवान् नहीं मिलते। निर्मल चित्त**

की प्रेम भरी चाह नहीं तो जो कुछ भी करो अन्त में केवल आह ही मिलेगी। लोग जानते हैं, जानने पर भी अन्धे बने रहते है।

वाद-विवाद जहाँ होता है वहाँ खड़े रहोगे तो फंदे में फँसोगे। मिलो उन्हीं से जो सर्वतो भाव से हरि की शरण मे हों।

जिसका जैसा भाव होता है उसी के अनुसार ईश्वर उसके पास या दूर है एवं उसे देता लेता है।

जहाँ उसके नाम का घोष होता है, उस स्थान में नारायण भय नहीं आने देता।

जिसका नाम पापों को नाश करता है, जो तेज का समुद्र है, तुकाराम उसकी शरण में सर्व-भाव से है।

पर द्रव्य और पर नारी की अभिलाषा जहाँ हुई वहीं से पतन आरम्भ हो गया।

और ये हैं सन्त तुकाराम के कुछ दोहे:—

लोभी के चित धन बैठे, कामी के चित काम।
माता के चित पूत बैठे, तुका के मन राम॥

कहे तुका जग भूला रे, कह्या न मानत कोय।
हाथ पड़े जब काल के, मारत फोरत डोय॥

तुका मिलन तो भला जब मन सू मन मिल जाय।
उपर उपर माटी घसी, उनकी कौन बराय॥

कहे तुका भला भया, हुआ सन्तन का दास।
क्या जानूं कैसे मरता, न मिटती मन की आस ॥

सन्त का ईश्वर में अटल विश्वास होता है। उसकी सिद्धि का साधन भगवद्भक्ति है। हमारी सन्त परम्परा में श्रद्धा भक्ति और प्रेम इच्छा ज्ञान और क्रिया के एकीकरण हैं। सन्त अपनी चित्त-वृत्तियों को लेकर अपने भगवान् की उपासना करता है। सन्त तुकाराम के जीवन का सारा सार भगवद्भक्ति मात्र है। उनकी ही वाणी में उनकी ये भावनायें बोलती हुई सुनिये:—

विट्ठल का नाम संकीर्तन ही मेरा सब कुछ साधन है। विट्ठल का नाम लेते ही मेरा मुँह मीठा हो गया और मुझे सुख मिला।

मेरी दृष्टि नारायण के मुख पर सन्तुष्ट होकर फिर पीछे नहीं लौटती।

तेरा नाम ही मेरा तप, दान, अनुष्ठान, तीर्थ, व्रत, सत्य, सुकृत, धर्म कर्म, नित्य नियम, योग, यज्ञ, जप ध्यान, ज्ञान, श्रवण, मनन, निद्धयासन, कुलाचार, कुल धर्म, आचार विचार और निर्धार है। नाम के अतिरिक्त और कोई धन मेरे पास नहीं है।

जहाँ भी बैठें, खेलें, भोजन करें, वहीं तुम्हारा नाम गायेंगे, राम कृष्ण नाम की माला गूँथ कर गले में डालेंगे।

तुका कहता है गोविन्द से यह अखिल काल सुकाल है।

माता से बच्चे को यह नहीं कहना पड़ता कि तुम मुझे सँभालो। माता तो स्वभाव से ही उसे अपनी छाती से लगाये रहती है। इसलिये मैं भी सोच विचार क्यों करूँ, जिसके सिर जो भार है वह तो है ही। बिना माँगे ही माँ बच्चे को खिलाती है और बच्चा कितना भी खाये खिलाने से माँ नहीं अघाती। खेल खेलने में बच्चा भूला रहे तो भी माता उसे नहीं भूलती, बरबस पकड़ कर उसे छाती से चिपटा लेती है और स्तनपान कराती है। बच्चे को कोई भी पीड़ा हो तो माता भाड़ की लाई सी विकल हो उठती है, अपनी देह की सुध भुला देती है और बच्चे पर कोई चोट नहीं आने देती। इसलिये मैं भी क्यो सोच विचार करूँ, जिसके सिर जो भार है वह तो है ही।

लौकिक व्यवहार छोड़ने का काम नहीं, बन-बन भटकने या भस्म और दण्ड धारण करने की भी कोई आवश्यकता नहीं। कलियुग में यही उपाय है कि नाम कीर्तन करो, इसी से नारायण दर्शन देंगे।

सन्त तुलसीदास ने भी कहा है:—

कलि में केवल नाम अधारा।

और इस प्रकार राम नाम लेते लेते सन्त तुकाराम जी ने "राम राम वंचना" कर ली।

"हम अपने गांव चले। हमारा राम राम बंचना। अब हमारा

तुम्हारा यही मिलना है। यहाँ से जन्म बन्धन टूट गया। अब हम पर दया रखना। तुम्हारे पैरों पड़ता हूँ। कोई निज धाम को पधारते हुए 'विट्ठल विठ्ठल' वाणी बोलो। मुख से राम कृष्ण कहो। तुकाराम बैकुण्ठ को चला।"

६

# समर्थ गुरु सन्त रामदास

एक दिन एक साधु सङ्गम पर ब्रह्म यज्ञ कर रहे थे। उधर से एक विधवा स्त्री ने आकर उन्हें प्रणाम किया। इस पर आशीर्वाद देते हुए साधु ने कहा:— "अष्ट पुत्रा सौभाग्यवती भव" अर्थात् हे सौभाग्यवती ! तू आठ पुत्रों वाली हो। पर उस स्त्री का पति तो मर चुका था। वह उसी के शव के साथ सती होने जा रही थी। अत: स्त्री ने पूछा— "इस जन्म में या दूसरे जन्म में ?"

समर्थ साधु ने दृष्टि ऊपर उठाई और कहा— "शव को यहाँ ले आओ !" लाश के सामने आते ही रामदास ने श्री राम नाम लेकर उस पर तीर्थोदक जल छिड़का। जल का छिड़कना था कि मृतक "राम राम" उच्चारण करता हुआ तुरन्त उठ बैठा। इस प्रकार समर्थ सन्त की शक्ति से जो पुनर्जीवित हुए उनका नाम गिरधर पन्त था और उन की वह पत्नी सती अन्नपूर्णा बाई। जीवित होकर जब गिरधर पन्त ने समर्थ गुरु के चरण छुवे तो उन्होंने दो पुत्रों का आशीर्वाद और दिया। कालान्तर से उस ब्राह्मण दम्पति के दस पुत्र हुए और उन्होंने प्रथम पुत्र सन्त रामदास के चरणों में अर्पित कर दिया। वह समर्पित सुत उद्धव गोस्वामी के नाम से प्रसिद्ध है। समर्थ गुरु के और भी ऐसे कितने ही चमत्कार प्रसिद्ध हैं।

ऐसे चमत्कारी समर्थ गुरु सन्त रामदास का उदय वर्तमान

दक्षिण हैदराबाद के अन्तर्गत औरंगाबाद जिले के जाम्ब ग्राम में सम्वत् १६६५ में चैत्र शुक्ला नवमी रामनवमी के दिन हुआ था। इनकी माता का नाम राणुबाई और पिता का नाम सूर्याजी पन्त था। समर्थ गुरु का बचपन का नाम नारायण है।

बचपन में नारायण बड़े उधमी थे। पेड़ों पर चढ़ना, एक डाल से दूसरी डाल पर और एक पेड़ से दूसरे पेड़ पर कूदना, पर्वतों पर चढ़ना उतरना, उछलना, कूदना, फांदना इनको बड़ा अच्छा लगता था। ये ही इनके खेल थे। लेकिन उत्पाती होने के साथ ये चतुर भी बहुत थे। पांच वर्ष की अवस्था में ही इनका उपनयन संस्कार हो गया था। लिखना पढ़ना ब्रह्म कर्म हिसाब आदि इन्होंने बहुत शीघ्र ही सीख लिये थे। बचपन में ही ये सूर्य देव को नित्य दो हजार नमस्कार करते थे। आठ वर्ष की आयु में इन्होंने श्री हनुमान को प्रसन्न किया और श्री रामचन्द्र जी के दर्शन किये। भगवान श्री राम ने स्वयं इन्हें दीक्षा दी और इनका नाम रामदास रक्खा।

अब बालक नारायण श्री रामदास हो गये। रामदास का हर पग उत्थान की ओर बढ़ने लगा। इनकी भगवद्भक्ति और वैराग्य की ओर रुचि देखकर इनके माता पिता ने इनका विवाह निश्चित कर दिया। जब ये बारह वर्ष के हुए तो इनके विवाह की तैयारी हुई। विवाह मंडप में वर-वधू के बीच अन्त:पट डालकर ब्राह्मण मंगल श्लोक बोलने लगे। पहले मंगलाचरण के बाद सब लोगों ने जैसे ही "शुभलग्न सावधान" कहा, वैसे ही रामदास सावधान होकर विवाह मंडप से ऐसे भागे कि बारह वर्षों तक घर वालों को फिर उनका पता ही नहीं लगा।

फेरों पर से भाग रामदास ने तैरकर गोदावरी नदी को पार किया, और फिर किनारे किनारे पैदल चल कर नासिक पंचवटी पहुँचे। पंचवटी में इन्हें श्री रामचन्द्र जी के फिर दर्शन हुए।

राम के सामने इन्होंने एक "करुणा दर्शक" द्वारा बड़ी ही करुणापूर्ण विनय की और फिर गोदावरी व नन्दिनी के संगम के पास एक गुफा में निवास करने लगे। वहाँ इन्होंने "श्री राम राम जय जय राम" त्रियोदशाक्षर मंत्र का जाप किया। कहते हैं कि इन्होंने छः महीने तक जल में खड़े रह कर इस मन्त्र का उच्चारण किया और फिर रामायण, वेद-वेदान्त, उपनिषद, गीता, भागवत आदि ग्रन्थों का मनन किया। इस प्रकार निरन्तर जप तप और साधना के बाद जब ये अपने गाँव लौटे तो इनसे किसी ने कहा कि तुम घूमते फिरते हो और तुम्हारे घर तुम्हारी मां तुम्हारी याद में रो रो कर अन्धी हो गई है। यह सुन कर रामदास जी तुरन्त ही माता के दर्शनार्थ घर गये। द्वार पर से आवाज़ दी—"जय जय रघुवीर समर्थ"। अलख सुन कर माता भिक्षा लेकर द्वार पर आई, पर समर्थ ने कहा—"यह भिक्षा मांगने वाला कोई वैरागी नहीं है।"

मां ने आवाज़ पहचान ली और उद्विग्न होकर बोली—"कौन? मेरा बेटा नारायण!"

"हां माता जी! मैं ही हूँ।"

और यह कह कर समर्थ ने माता के चरणों में अपना मस्तक रख दिया। २४ वर्ष बाद माता और पुत्र का मिलन हुआ। समर्थ ने मां की आँखों पर अपना हाथ फेरा, मां की आँखों में फिर से ज्योति आ गई। इसके बाद समर्थ ने माता को कपिल की गीता सुनाई और फिर आज्ञा लेकर गोदावरी के तट पर चले गये।

इस तरह निरन्तर तपस्या, तीर्थयात्रा, परोपकार, पूजा पाठ और रामचन्द्र जी के दर्शन करते हुए उन्होंने माहुरी क्षेत्र में अपना आसन लगाया। समर्थ की ख्याति दूर दूर फैल चुकी थी। उनके चमत्कारों से बड़े बड़े सन्त प्रभावित थे। उस समय के बड़े बड़े सन्त समर्थ के उपदेशों पर चलते थे और समर्थ ने मानव तथा देश के कल्याणार्थ सन्तों का एक आदर्श पंचायतन मंडल बनाया।

अपने समय में समर्थ गुरु रामदास की चारों ओर धाक थी। साधु सन्तों के अतिरिक्त उस समय के राजा महाराजा भी इनके शिष्य थे। इतिहास प्रसिद्ध वीर शिवाजी समर्थ गुरु रामदास के बहुत ही प्रिय और आज्ञाकारी शिष्य रहे हैं।

कहते हैं कि समर्थ गुरु रामदास की सारी तपस्या का उद्देश्य देश का उद्धार था। मुस्लिम आक्रान्ताओं से वे भारत को मुक्त देखना चाहते थे। उस समय औरङ्गजेब जैसे मुस्लिम राजाओं ने हिन्दू धर्म और संस्कृति पर घोर अत्याचार कर रखे थे। भारत के कण कण में उन्होंने जंजीरें डाल दी थीं। समर्थ गुरु ने इन अत्याचारों के विरोध में शिवाजी को तैयार किया, अपनी तपस्याओं से उनमें अथक शक्ति भरी और अपनी कुशल नीति से देश को मुस्लिम आक्रमणों से सुरक्षित किया। बड़े बड़े मुस्लिम आक्रान्ताओं के दम घुटवा दिये।

सुलझे हुए नीति निपुण सन्त रामदास ने स्थान स्थान पर साधुओं के मठ स्थापित किये। कहा जाता है ये मठ शिवाजी की गुप्त चौकियां थीं। यही नहीं कितनी ही गुप्त गुफाओं में साधुवेश-धारी समर्थ के शिष्य शिवाजी के सिपाही थे।

समर्थ गुरु के हृदय में न जाने कौन सी शक्तिमयी चेतना थी कि उस समय के बड़े बड़े राजाओं की ताकतों ने हार मान ली। हर कदम पर उनके शिष्य शिवाजी की जीत हुई। हिन्दू संस्कृति और हिन्दू धर्म का स्वर ऊँचा हुआ। मन्दिरों में शंखों की आवाज सुनाई देने लगी।

चमत्कार प्रसिद्ध हैं कि समर्थ गुरु ने अपने तप बल से कितनी ही बार शिवाजी के प्राण बचाये। एक बार समर्थ गुरु एक पेड़ के नीचे बैठे थे। कहीं से घूमते हुए एक ज्योतिषी उनके पास आ बैठे। समर्थ गुरु ने एक कुंडली बना कर उनके सामने रखी और कहा "जरा इसका फल देखिये।"

ज्योतिषी ने कुंडली देखकर कहा कि जिसकी यह कुंडली है उसकी तो आज ही मृत्यु है।

समर्थ ने कुंडली उलटी करके रखदी। थोड़ी ही देर में घोड़े पर चढ़ा हुआ एक नौजवान आया और उसने समर्थ गुरु के चरण छुए। समर्थ ने आशीर्वाद स्वरूप एक मुट्ठी मिट्टी उठाकर नौजवान को दी। नौजवान ने वह मिट्टी अपने पल्ले में बाँध ली और चला गया।

लगभग दो घन्टे बाद वही नौजवान लहू में लथपथ लौटा। समर्थ ने वह कुंडली फिर सीधी की और ज्योतिषी से कहा— "जरा इस कुंडली को फिर देखिये।" ज्योतिषी ने कुंडली देखते ही चौंककर कहा— "यह तो कुंडली बदल गई। महाराज, आप समर्थ हैं, भाग्य की लिपि बदल सकते हैं। मैं तो कुंडली का फल देखने वाला साधारण ज्योतिषी हूँ।"

इस प्रकार जिसकी भाग्य लिपि समर्थ की शक्ति से बदल गई वह नौजवान वीर शिवाजी थे।

संक्षेप में ये हैं समर्थ गुरु के चमत्कार। उनके चरित्र से हमारे सन्त का एक नया दृष्टिकोण मिलता है, और वह यह कि जहां सन्त मानव का मानव से आध्यात्मिक सम्बन्ध जोड़ते रहे हैं वहां समर्थ ने मानव को राष्ट्रीय चेतना भी दी है। उन्होंने कर्मठ रहकर कुशल मन्त्री की तरह देश को विधर्मियों और विदेशियों से बचाया। ये ही समर्थ गुरु रामदास शिवाजी को राज्य से भी अधिक प्रिय और जीवन से भी अधिक मूल्यवान थे। तभी तो उन्होंने एक बार द्वार पर आये समर्थ गुरु की झोली में यह पर्चा लिख कर डाल दिया कि शिवाजी के पास जो कुछ है वह सब गुरु को अर्पित करता है।

समर्थ के चमत्कार और चरित्र पर तो दृष्टि डाली। आओ अब तनिक उन के उपदेश भी सुन लें।

जो अखिल संसार में सदा सर्वदा, सरल, प्रिय, सत्यवादी और विवेकी होता है तथा निश्चयपूर्वक कभी मिथ्या भाषण नहीं करता वह सर्वोत्तम श्री रामचन्द्र जी का सेवक इस संसार में धन्य है।

जो दीनों पर दया करने वाला मन का कोमल, स्निग्ध, कृपाशील और रामजी के सेवक गणों की रक्षा करने वाला है, वह रामचन्द्र जी का दास संसार में धन्य है।

रे मन ! क्रोध की उत्पत्ति मत होने दे। संत संग में बुद्धि का निवास हो। दुष्ट संग छोड़ दे, मोक्ष का अधिकारी बन।

वासना के ही कारण सारे दुःख मिलते हैं। इस लिये जो विषय वासना त्याग देता है वही सुखी है।

जो बिना आचरण किये ही नाना प्रकार की बात करता है परन्तु जिसका पापी मन उसे मन ही मन में धिक्कारता है, जिसके मन में कल्पनाओं की मनमानी दौड़ चलती है, ऐसे मनुष्य को ईश्वर की प्राप्ति कैसे होगी।

देह की रक्षा करने के लिये यत्न किया तो भी अन्त में काल ले ही गया। अतः मन, तू रामचन्द्र की भक्ति कर और इस संसार की चिन्ता छोड़दे।

रे मन ! सत्संग सर्व संगों से छुड़ाने वाला है। उसे तुरन्त मोक्ष की प्राप्ति होती है। यह संग साधक को भवसागर से शीघ्र पार करता है। सत्संग दैत्य भाव का समूल नाश करता है।

इस प्रकार सन्त परम्परा में समर्थ गुरु रामदास का स्थान त्यन्त महत्त्वपूर्ण है। ऐसे शक्तिसम्पन्न सन्तों के सहारे ही मानव धरा पर सुख और शान्ति से रहता है। प्राणी को प्राणी के निकट लाने में सन्त का जितना योग है उतना किसी भौतिक साधन का

नहीं। सन्त वाणी मानव कल्याण की वाणी है। धन्य है हमारा देश जिसने एक से एक महान सन्त दिये।

शान्ति चाहते हो तो सन्तों के बनाये हुए रास्ते पर चलो और देश को उन दुष्टों की कुटिलता से बचाओ जो हाथ में माला और बगल में छुरी रखकर भारत माता की गर्दन काटते हैं।

समर्थ गुरु सन्त रामदास का सामर्थ्य सन्तों का वह ओज है जिसमें ज्वाला भी है और शान्ति भी, जिसके लेख में तराश भी है और जोड़ने की ताकत भी। समर्थ बनो, यह हमारी संस्कृति और समर्थ सन्त का सन्देश है।

१०

# सन्त गांधी

भारतीय सन्त परम्परा के अन्तर्गत इस युग में जो भारतीय सन्त हुए उनमें महात्मा गांधी विश्व के सन्तों में सबसे महान हैं। गांधी जी न हठयोगी थे, न सिद्ध साधु थे, न भक्त और न कवि थे। पर वे क्या नहीं थे? उनमें वे सब गुण थे जो योगी में होते हैं, जो सिद्ध साधु में होते हैं, जो भक्त और कवि में होते हैं, और अधिक क्या जो अवतार में हो सकते हैं। गाँधी जी में कोटि कोटि चमत्कार थे। उनका जीवन वर्णनातीत है, उनकी ज्योति सर्वत्र है।

गाँधी जी जिन परिस्थितियों में आये वे परिस्थितियाँ बड़ी ही विषम एवं संकटाकीर्ण थीं। देश दासता की जंजीरों में जकड़ा पड़ा था, भारत अंग्रेजों की गुलामी में हर ओर से सड़ा जा रहा था। न धर्म था न कर्म, न संस्कृति थी न शान्ति, न अपनी शिक्षा थी न भाषा, न शुद्ध खाना था न शुद्ध पानी। देश नंगा, भूखा, कंकाल और कंगाल होकर भटक रहा था। भारत भूमि घुटनों में मुँह ढक कर रो रही थी। मनुष्य मनुष्य के रक्त में स्नान कर मजहब और धर्म की दुहाई दे रहा था। रक्तरंजित मेदिनी पर मानव की विभीषिका पिशाच के नंग नृत्य से वीभत्स होने लगी थी। सारे संसार में हिंसा की मनमानी चल रही थी। बमों, तोपों, विषैली गैसों की धाँय धाँय से ज़मीन कँपा कँपा कर फाड़ी जा रही थी। इंसान खूंखार भेड़ियों की तरह दाँत फाड़ फाड़ कर चल रहे थे। ऐसे घोर काल

में सत्य, शान्ति और नैतिकता के अग्रदूत सन्त महात्मा गांधी अव-तीर्ण हुए।

महात्मा जी का पूरा नाम मोहनदास करमचन्द गांधी है। इनकी माता का नाम पुतली बाई और पिता का नाम करमचन्द है। इनकी जन्मभूमि सुदामापुरी अथवा पोरबन्दर है। शिक्षा राजकोट में आरम्भ हुई। गांधी जी की जन्मतिथि आश्विन कृष्णा १२ सम्वत् १९२५ अर्थात् २ अक्तूबर १८६९ ईस्वी है।

गांधी जी का बचपन सुदामापुरी में कुछ चलता रहा, पर पूरा बचपन राजकोट में ही बीता। वहीं इनकी शिक्षा चली। बचपन में गांधी जी बड़े झेंपू और सीधे थे। उनका उस समय का जीवन देख कर क्या कोई कह सकता था कि गांधी जी एक दिन विश्व के सबसे महान मानव होंगे।

जब हम उनके बाल्यकाल की आलोचना करते हैं तो हम यह भी सकते हैं कि "होनहार बिरवान के होत चीकने पात।" क्योंकि गांधी जी बचपन से ही शान्त और सच्चे रहे हैं। उनमें सबसे बड़ा गुण यह था कि वे अपनी दुर्बलताओं को पहचानते थे और उन्हें छोड़ने की उनमें लगन थी। वे बड़े दृढ़ थे। जो बुराई उन्होंने एक बार त्याग दी फिर वह बुराई उन्हें जीवन भर न पकड़ सकी। तभी तो गांधी जी सभी मानवीय दुर्बलताओं को छोड़ कर एक दिन सन्तों में सर्वोच्च आसन पर विराजमान हो गये।

भारत में दसवीं कक्षा तक पढ़ कर गांधी जी विलायत चले गये। वहां उन्होंने भारतीय धर्म और संस्कृति का पालन किया। न उन्होंने मांस खाया, न शराब पी और न अन्य कोई अधर्म

किया। विलायत में धर्मपूर्वक पढ़ कर वे बैरिस्टर हो गये, और फिर अपने देश के दर्शन कर वकालत के लिये दक्षिण अफ्रीका चले गये। अफ्रीका में गांधी जी ने आदर्श वकालत की और वहीं पर उन्होंने "नैटाल कांग्रेस" का संगठन किया।

बस फिर तो गांधी जी का लोक जीवन क्षण प्रति क्षण प्रगति करने लगा। उन्होंने जीवन में बड़े बड़े काम किये जिनसे आदर्श कायम हुए हैं। उन्होंने 'बोअर युद्ध' में अँग्रेजों की सहायता की, भारत में आकर कांग्रेस का संगठन दृढ़ किया, उसमें नवीन क्रान्तिकारी परिवर्तन कराये, तथा स्वतन्त्रता संग्राम के लिये अहिंसा की मत्रल आवाज बुलन्द की, जागृति का शंख बजाया। कण कण में उनका स्वर गूंज उठा। 'इण्डियन ओपीनियन, नवजीवन, यंग इण्डिया, हरिजन' जैसे अखबार निकाल कर वे सोते हुए देश को जगाते चले गये।

वे संसार के हर छोटे और बड़े सद्कार्य के लिये स्थान स्थान पर घूमे। उन्होंने मानव कल्याण के लिये गाँव गाँव में भ्रमण किया। समाज की हर दूषित हवा को वे शंकर के विषपान की तरह पी गये। उन्होंने जीवन में कितने ही महान काम किये पर सबसे महान भारत को स्वतन्त्रता दिलाने का किया, क्योंकि देश की मुक्ति में ही हमारी शान्ति, संस्कृति, और उन्नति व्याप्त है।

वैसे तो गांधी जी के कामों की तालिका अपरिमित है पर कुछ श्रेष्ठ कार्यों की जिनमें सत्संग होता है अवश्य चर्चा करेंगे। क्योंकि सद्कार्यों का कहना और सुनना ही साधु संग है। यह हर्ष की बात है कि गांधी-वाणी का सत्संग अन्य सन्तों से कुछ अनोखा है, और उपयोगी है। सन्त गांधी जी की विशेषतायें बहुत ही महत्वपूर्ण हैं।

दुनिया में जो दूसरे के आश्रित है वह कभी सुखी नहीं रह सकता। "पराधीन सपनेहु सुख नाहीं"। स्वतन्त्र वह है जो स्वाश्रित है। जो व्यक्ति, जो देश विदेशी माल पर जीवन चलाता है वह दास है। गाँधी जी ने विदेशी माल के बहिष्कार में रचनात्मक आन्दोलन चलाया और कहा :—

"अपने देश में अपने ही हाथ से बनी हुई वस्तुओं का प्रयोग करो। खादी तैयार करो और खादी ही पहनो। जो दूसरे देश की वस्तुओं पर आश्रित हैं वे गुलाम हैं। जो अपने देश की वस्तुओं को छोड़ कर दूसरे देशों की वस्तुओं का उपयोग करते हैं वे दास हैं। स्वतन्त्रता का सबसे बड़ा धर्म स्वावलम्बन है। स्वतन्त्र देश वही है जो स्वावलम्बी है।"

गाँधी जी भक्त थे, लोकनायक थे और कर्मयोगी थे। उनकी भक्ति ईश्वर में थी। पर उन्होंने खड़ताल बजा कर अपने भगवान् के सामने कभी नृत्य नहीं किया। उनके कीर्तन भजन भक्ति और अर्चन में वह विशेषता रही है जो प्रायः अन्य सन्तों में नहीं रही। उन्होंने ईश्वर के सत्य-स्वरूप की आरती उतारी। उन्होंने कहा भी है "मैं उसी ईश्वर का पुजारी हूँ जो सत्य-स्वरूप है। सत्य नित्य सनातन और अपरिवर्तनशील ईश्वर है।"

सन्त वह है जो न काम का चेला है, न उसे क्रोध आता है, न वह मोह में फँसता है, न वह मदान्ध होता है, न उसे लोभ लूटता है। वह केवल सत्य का प्यासा होता है।

सन्त का सबसे बड़ा गुण सत्यवादी होना है। जो सत्य पर टिका हुआ है वह शाश्वत है। सत्य की अनुभूति कर सत्य के

सम्बन्ध में गांधी जी ने बहुत कुछ बताया है। उनकी वाणी का कुछ सत्यामृत हम आपको पान कराते हैं :—

"सत्य ही ईश्वर है। पृथ्वी सत्य के बल पर टिकी हुई है। सत्य है और असत्य नहीं है। जो सत्य को जानता है वह ईश्वर को पहचानता है। सत्य कहना और करना मनुष्य का धर्म है। सत्याचारी को कोई धोखा नही दे सकता। संसार में कठिन से कठिन व्रत सत्य का है।

निर्मल अन्तःकरण को जिस समय जो प्रतीत हो वही सत्य है। सत्य से प्रेम मिलता है, मृदुता मिलती है। जिसके पास सत्य धन है वह स्वावलम्बी है।

जो मनुष्य अपनी जिह्वा को नियंत्रण में नहीं रख सकता उसमें सत्य का अधिष्ठान नहीं है। सत्यवादी कठोर वचन कभी नहीं बोलता। सत्य में दूसरे को वश में करने की शक्ति है। सत्य पुरुष दुर्बल के लिए भगवान है।

सत्य एक कल्प वृक्ष है जिससे सब कालों में फल और छाया प्राप्त होती है। सत्य में अमर फल हैं। सत्य के समुद्र में जितने गहरे घुसेंगे उतने ही अमूल्य रत्न मिलेंगे।

शुद्ध सत्य राग द्वेषादि छोड़कर ही प्राप्त होता है। सत्य में ही शान्ति है, ज्ञान है, अहिंसा है। सत्य जीवन की सफलता का सबसे बड़ा पुरस्कार है।

सत्य धर्म और हिन्दू धर्म एक ही वस्तु के दो नाम हैं।

मनुष्य का मोहरहित शुद्ध स्वरूप ही सत्यनारायण है। सत्य प्रत्यक्ष परमात्मा है।"

गांधी जी धर्म प्रधान महापुरुष थे। उनका धर्म उनके ही शब्दों में "सत्य मेरा सर्वोत्तम धर्म है।" उन्होंने कहा :—

"आप मेरी जिन्दगी को गौर से देखिये। मैं कैसे रहता हूँ, कैसे खाता हूँ, कैसे बैठता हूँ, कैसे बातचीत करता हूँ, मेरा बर्ताव कैसा है, इन सब को मिलाकर जो छाप आप पर पड़े वही मेरा धर्म है। धर्म तो उत्कट श्रद्धा का नाम है। धर्म के निचोड़ का ही दूसरा नाम अहिंसा है। उसमें वह ताकत है कि अंग्रेज के हाथ से उसकी तलवार गिर जाये, मुसलमानों का गुण्डापन धरा रह जाये। अहिंसा शक्ति-सम्पन्न धर्म है।

विविध धर्म एक दूसरे के पूरक हैं। मेरा हिन्दू धर्म सर्व व्यापक है। उसमें न तो किसी धर्म के प्रति द्वेष है, न अव-गणना। सारे धर्म एक दूसरे के साथ ओतप्रोत हैं। सत्य और अहिंसा में सारे धर्म समाये हुए हैं।

हिन्दू धर्म व्यापक और विकासवान है। हिन्दू धर्म जीवित धर्म है। ब्राह्मण धर्म हिन्दू धर्म का दूसरा नाम है। हिन्दू धर्म ने हमें भय से बचा लिया। अगर हिन्दू धर्म मेरे सहारे को न आता तो मेरे लिये आत्महत्या के सिवाय और कोई चारा नहीं होता। मैं हिन्दू इसलिये हूँ कि

हिन्दू धर्म ही वह चीज है जो संसार को रहने लायक बनाती है। हिन्दू धर्म की प्रतिष्ठा सत्य और अहिंसा पर निर्भर है। अहिंसा सत्य की बुनियाद है, अहिंसा हृदय का सर्वोत्तम गुण है, अहिंसा पूर्ण निर्दोष है।"

गांधी जी ईश्वर में उन सब आदर्शों के दीपक देखते हैं जो प्राणी मात्र को कल्याण का पथ दिखाते हैं। सत्य उनके आदर्शों का उद्गम है। अहिंसा, ईश्वर, प्रार्थना, चरखा, खादी, गाँव, देश, विश्व एकता, राज्य, सेवा, गोरक्षा, शिक्षा, प्रेम, विश्वास सभी में उनका सत्य मुखर है। गांधी जी के दर्शन यदि आपको करने है तो उन आदर्शों और सिद्धांतों में कर लें जिन पर चलते हुए वे चले गये। आइये, हम आपको गांधी जी के कुछ चित्र उनकी ही वाणी में दिखायें।

अहिंसा इस युग की नयी शक्ति है। अहिंसा में मानवता की विजय है और हिंसा में दानवता की। अहिंसा के द्वारा ही गांधी जी को जय मिली। अहिंसा के सम्बन्ध में गांधी जी ने कहा:—

"पूर्ण अहिंसा का अर्थ है प्राणी मात्र के प्रति दुर्भाव का पूर्ण अभाव। अहिंसा एक महाव्रत है। यह व्रत तलवार की धार पर चलने से भी कठिन है। अहिंसा में प्रेम की पराकाष्ठा है। दूसरे के लिये प्राणार्पण करना प्रेम की पराकाष्ठा है और उसका शास्त्रीय नाम अहिंसा है। यों भी कह सकते हैं कि अहिंसा ही सेवा है। अहिंसा डरपोक से दूर भागती है और वीर पुरुष की शोभा है। अहिंसा सबसे

बड़ी शक्ति है। पूर्ण अहिंसक पूर्ण शक्तिमान है। हिंसा करने वाले जड़वत् होते हैं, और अहिंसक चेतन। अहिंसा जीवन का धर्म है। अहिंसक संयम और सत्य का रूप है। शुद्ध अहिंसक ही लोकनायक है।"

ईश्वर में गांधी जी का पूर्ण विश्वास था। ईश्वर ही उनका आधार था। उस सर्वव्यापक की आराधना उनके ही शब्दों में सुनिये:—

"ईश्वर निश्चय ही एक है। वह अगम अगोचर और मानव जाति के बहुजन समाज के लिये अज्ञात है। वह सर्वव्यापी है। ईश्वर न 'काबा' में है, न 'काशी' में, वह तो घर घर में व्याप्त है, हर दिल में मौजूद है। हर काम करते समय जिनके हृदय में राम है वे हर काम करते समय राम नाम जपते ही रहते हैं। मेरे पास एक राम नाम के सिवा और कोई ताकत नहीं है। प्रार्थना या भजन जीभ से नहीं, हृदय से होता है। इसी से गूंगे, तुतले, मूढ़ भी प्रार्थना कर सकते हैं। जीभ में अमृत और हृदय में हलाहल हो तो जीभ का अमृत किस काम का! हृदय की पहचान ही सत्य की पहचान है। ईश्वर का नाम लेने के लिये इन्सान को ईश्वरमय होना चाहिये।"

भारत शहरों में नहीं, ग्रामों में है। हमारी रिद्धि सिद्धि और समृद्धि गांवों में है। इसीलिये तो गांधी जी ने जाग कर गांवों को जगाया। उन्होंने कहा:—

गांव को आबाद करो और अपने खोये हुए सौभाग्य को पुन: प्राप्त करो। देहाती जीवन में तो बहुत कुछ खूबसूरती भरी है, यहाँ बहुत कला भरी है, अनेकों उद्योग पड़े है।

चर्खा गरीबों का धन है। भारत में छोटे छोटे उद्योग धन्धों का मूल चर्खे से ही है। तभी तो गांधी जी ने चारों ओर चर्खा ही देखते हुए कहा:—

मुझे सब बातों में चरखा दिखाई देता है, क्योंकि मै चारों ओर निर्धनता और दरिद्रता ही देखता हूँ। हिन्दुस्तान के नर-कंकालों को जब तक अन्न वस्त्र न मिले तब तक उनके लिये धर्म नाम की कोई चीज़ ही दुनिया में नहीं। चरखा हमारे प्रायश्चित का साधन है। चरखा, माला और राम नाम एक ही हैं। चरखा तो लंगड़े की लाठी है। निर्धन स्त्रियों के सतीत्व की रक्षा करने वाला किला है। स्वराज्य के समान ही खादी भी राष्ट्रीय जीवन के लिये श्वास के जितनी ही आवश्यक है। सामान्य अर्थशास्त्र की रचना प्रतिस्पर्धा के तथ्य पर हुई है और उसमें स्वदेश प्रेम, भावना और मानवता का बहुत थोड़ा भाग रहता है, जब कि खादी के अर्थशास्त्र की रचना स्वदेश प्रेम, भावना और मानवता के तत्त्व पर हुई है।"

साम्प्रदायिकता इस युग की सबसे अधिक विषाक्त समस्या है। एकता के लिये गांधी जी ने अपने प्राण तक दे दिये। हिन्दू मुस्लिम एकता के लिये वे जीवन भर संघर्ष करते रहे। उन्होंने कहा—

"भारतवर्ष एक पक्षी है। हिन्दू और मुसलमान उसके दो पंख हैं। आज ये दोनों पंख अपंग हो गये हैं और पक्षी आसमान में उड़कर स्वतन्त्रता की आरोग्यप्रद और शुद्ध हवा लेने से असमर्थ है। अहिंसा की दृष्टि से चाहे स्वराज्य हो या न हो, हिन्दू मुस्लिम एकता तो होनी ही है। मेरे पास तो स्वराज्य प्राप्त करने का और हिन्दू मुस्लिम एकता का एक ही इलाज है, वह है सत्याग्रह।"

गाँधी जी की दृष्टि हर उस कोने तक गई जहाँ अन्धकार न्याय के उजाले को डस रहा था। हर कुरीति पर गाँधी जी ने प्रकाश डाला। वे समता और मानवता के दिनमान बन कर अन्धकार को उजाले में बदलते चले गये। वे राष्ट्रीय, सामाजिक और धार्मिक क्रान्ति के अग्रदूत सन्त हुए हैं। उन्होंने हर समस्या के सम्बन्ध मे प्रकाशपूर्ण शब्द कहे हैं। अछूतोद्धार के सम्बन्ध में उन्होंने कहा—

मैं अछूत प्रथा को हिन्दू समाज का सबसे बड़ा कलंक मानता हूँ।

सेवा के बारे में उनके विचार हैं—

जो सेवक हैं उन्हें तो काम करना है। काम किया, ख़त्म हुआ, भूल गये।

गोरक्षा के लिये उनकी अमृत-वाणी सुनिये—

संसार में केवल ऐसी दो ही वस्तुएँ हैं जिनके कारण मुझे नर चोला धारण करने का लोभ होता है, और वे हैं—अछूतोद्धार तथा गोरक्षा।

शिक्षा के सम्बन्ध में उनके भाव देखिये—

पहला पाठ जो हमें सीखना चाहिये वह है खुद की मदद और स्वाश्रय। जो अपने आपको मदद देने को तैयार होता है, उसी को ईश्वर मदद देता है। विद्यालय ऐसा पवित्र स्थान है जहाँ कोई भी अपवित्र बात नहीं होनी चाहिये। विद्यालय चरित्र निर्माण के कारखाने हैं।

वैधव्य के बारे में वे बोले—

मेरा यह दृढ़ मत है कि दुनिया में बाल विधवा जैसी कोई प्रकृति-विरुद्ध वस्तु नहीं है।

वेश्या वृत्ति मानव समाज के लिये एक बड़ा कलंक है। गाँधी जी ने इस पाप को पहचानते हुए कहा—

वेश्या वृत्ति एक महा भीषण और बढ़ते जाने वाला रोग है।

हम देखते हैं कि हमारे समाज में लड़की माँ बाप के सिर पर बोझ बनी है। यदि हम दहेज प्रथा को मिटा दें तो माँ बाप को कन्या का जन्म न अखरे। विवाह तो प्रेम का नाता है, कोई सौदा नहीं। तभी तो बापू ने कहा—

पैसे के लालच से किया गया विवाह, विवाह नहीं एक नीच सौदा है।

प्रम और विश्वास मानव का प्रकाश है। जहाँ प्रेम है वहीं आनन्द है। पर आज तो हम रसहीन होने लगे हैं। प्रेम के बिना

जीवन में धरा ही क्या है ? जिसके पास प्रेम है उसके पास क्या नहीं है ! गांधी जी जीवन भर कहते रहे—

हृदय में शुद्ध प्रेम हो जाय तो और सब तो उसके साथ साथ अपने आप आ जाता है। मेरा पुनर्जन्म में विश्वास है और मैं इसी आशा में जीता हूँ कि इस जन्म में नहीं तो दूसरे जन्म में मैं अपने प्रेम-पूर्ण आलिंगन में सारी मानवता को गले लगा लूंगा। विश्वास हमें तूफ़ान के पार ले जाता है।

अभावों में प्रसन्न रहने का अर्थ सन्तोष नहीं है। पर यदि जीवन की आवश्यकतायें पूर्ण होने पर भी किसी में चाह शेष है तो वह सदा दुखी है। कर्त्तव्य करके जो कुछ हक से मिल जाये वही सुख देता है। इसीलिये गाँधी जी समझाते रहे—

यदि सब लोग अपनी आवश्यकता भर को ही संग्रह करें तो किसी को भी तंगी न हो और सभी को सन्तोष हो।

जो कुछ गाँधी जी ने ऊपर कहा है वह केवल कथन नहीं है अपितु उनके प्रयोग हैं, उनके जीवन के सत्य हैं, उनकी कर्मठ जिन्दगी के आदर्श हैं। उनके आदर्श असंख्य और अप्रमेय हैं। गाँधी जी के अथाह जीवन की थाह पाना ऐसे ही कठिन है जैसे उस अपरम्पार का पार नहीं मिलता। हम केवल इतना ही कह सकते हैं कि वे एक कर्मयोगी सन्त हुए हैं। उनकी विशेषतायें मौलिक, महान और अपरम्पार हैं। सृष्टि का कोई ऐसा उज्ज्वल पक्ष नहीं जो

गाँधी जी से और उज्ज्वल न हुआ हो। क्या समाज, क्या धर्म, क्या राष्ट्र, क्या कला, क्या दर्शन, क्या विज्ञान, क्या ज़मीन, क्या आसमान सभी पर गाँधी जी के चरण चिह्न हैं।

यह खूबी सन्त गाँधी जी की ही है कि उन्होंने आध्यात्मिक तत्त्वों को व्यावहारिक जगत से ला मिलाया और अस्तित्वहीन को तत्त्वपूर्ण कर दिया।

गाँधी जी में चमत्कार थे, अद्भुत चमत्कार। जिससे उनकी आँखें मिलती थीं वह उनका हो जाता था। वे जिस मिट्टी पर चलते थे वह मिट्टी सोना उगलने लगती थी। एक बार की बात है कि गाँधी जी एक गाँव में गये और ग्राम के किनारे एक खेत में झोंपड़ी पर ठहरे। वहाँ उनसे गाँव के दस पाँच सज्जन मिलने आये। उस समय वे इतने प्रसिद्ध तो थे नहीं कि सारा गाँव उनके आते ही दर्शनों को चला आता।

पर शाम को गाँधी जी ने देखा कि गाँव भर के स्त्री पुरुष गाते बजाते और नाचते चले आ रहे हैं। वे आते ही गाँधी जी के चरणों पर गिर कर उनकी जय जय गाने लगे। गाँधी जी ने उन्हें बड़ी कठिनता से पैर छूने से रोक कर पूछा—"भाइयो, बात क्या है?"

गाँव वाले जय घोष करते हुए बोले—"आप तो अन्तर्यामी है, सब जानते हैं। आज हमारे गांव में भगवान् आ गये, उनके आने से वह कुआ जो बारह वर्ष से सूखा पड़ा था और जिसमें हजार यत्न करने पर भी जल नहीं आया, आज आपके चरण आते ही पानी से भर गया, और पानी इतना ठण्डा तथा मीठा है जैसे केवड़े का शर्बत।"

गाँधी जी ने कहा— "यह तो ईश्वर की दया है। मैंने कुछ नहीं किया, मैं यह जानता भी नहीं कि कुआ सूखा है या भर गया। यह तो सब उस प्रभु की माया है।"

गाँधी जी के ऐसे कितने ही चमत्कार है जो वे ही जानते हैं जो उनके हर समय साथ रहने वाले परम भक्त रहे हैं। और आज तो हमारे सामने गाँधी जी के वे चमत्कार हैं ही जो किसी विरले सन्त के ही हो सकते हैं। उन्होंने विज्ञान और हिंसा के उस घोर काल में जिसमें 'हिटलर' 'मुसोलिनी' और 'तोजो' जैसी शक्ति वाले देश मिट गये भारतवर्ष को गुलामी से छुड़ाया। हिन्दुस्तान की आज़ादी गांधी जी के चरणों के प्रताप से ही मिली।

आज जो भारत विश्व को शान्ति का सन्देश दे रहा है और पुनः विश्वगुरु का स्थान प्राप्त करता जा रहा है वह सब सन्त गाँधी जी की तपस्याओं का ही फल है। गाँधीवाद ही दुनिया के लिये वह उजाला है जो शिवम् है।

यह ध्रुव है कि सन्त और ऋषियों में गांधी जी का स्थान अद्वितीय है। यदि मनुष्य उनके आदर्शों पर चले तो वह देवत्व को प्राप्त हो सकता है। गाँधी जी इतने व्यापक हो चुके हैं कि हर कण से उनकी आवाज़ गूंजती है।

प्रेम, अहिंसा, सत्य और शान्ति के अवतार सन्त बापू की महिमा अगम और अगोचर है। वे केवल भारत के नहीं, सारी धरती के नहीं, अपितु सारे ब्रह्माण्ड के सन्त हैं। उनका सुयश सूर्य और चन्द्रमा की ज्योति की तरह सर्वत्र परिक्रमा करता है।

अधिक क्या, गाँधी जी सन्तों में सन्तों के सन्त हैं, राजनीतिज्ञों

में सर्वश्रेष्ठ नीतिकार हैं, त्यागियों में महान त्यागी हैं, पण्डितों में महापण्डित हैं, और शहीदों में शहीदों के शहीद हैं। वे प्रकाश से आये थे और प्रकाश में विलीन हो गये।

